अर्थ—गुणहानियोंमें प्रथमादि निषेकोंका दूसरा २ खंड परस्पर देखनेसे असमान है; क्योंकि नीचले दूसरे खंडके उत्कृष्टस्थानसे ऊपरले दूसरे खंडके जघन्यस्थान चयाधिक और शक्तिकी अपेक्षा भी अनंतगुणे हैं। ऐसे ही तीसरे तीसरे इत्यादि खंडोंकी असमानता जानलेना। इसप्रकार एक कम अनुकृष्टिप्रमाण खंडोंकी असमानता होती है ॥ ९५७ ॥

उसमें क्या होता है यह कहते हैं;—

**चरिमं चरिमं खंडं अण्णोण्णं पेक्खिऊण विसरित्थं ।**
**हेट्ठिल्लुकस्सादोणंतगुणादुवरिमजहण्णं ॥ ९५८ ॥**

चरमं चरमं खण्डमन्योन्यं प्रेक्ष्य विसदृशम् ।
अधस्तनोत्कृष्टादनन्तगुणादुपरिमजघन्यम् ॥ ९५८ ॥

अर्थ—गुणहानिके प्रथमादि निषेकोंका अंतअंतका खंड अंतके निषेकोंके अंतके खंडपर्यंत निरंतर एक एक चय अधिक होनेसे परस्परमें असमान है। और शक्तिसे नीचले अंतखंडके उत्कृष्टस्थानसे ऊपरले अंतखंडके जघन्यस्थान अनंतगुणे हैं ॥ ९५८ ॥

उसमें कारण कहते हैं;—

**हेट्ठिमखंडुकस्सं उवंकं होदि उवरिमजहण्णं ।**
**अट्ठंकं होदि तदोणंतगुणं उवरिमजहण्णं ॥ ९५९ ॥**

अधस्तनखण्डोत्कृष्टमुर्वङ्को[1] भवति उपरिमजघन्यम् ।
अष्टाङ्को भवति ततोऽनन्तगुणमुपरिमजघन्यम् ॥ ९५९ ॥

अर्थ—जिसकारण तिर्यग्रूप रचनामें ऊपर २ लिखे हुए खंडोंके अपने २ नीचे लिखे खंडोंके उत्कृष्ट अध्यवसायस्थान पूर्वस्थानसे अनंत भागवृद्धिको लियेहुए हैं इसकारणसे नीचले खंडके उत्कृष्टसे ऊपरले खंडका जघन्यस्थान अनंतगुणा कहा है ॥ ९५९ ॥

**अवरुकस्सठिदीणं जहण्णमुकस्सयं च णिव्वग्गं ।**
**सेसा सव्वे खंडा सरिसा खलु होंति उड्ढेण ॥ ९६० ॥**

अवरोत्कृष्टस्थितीनां जघन्यमुत्कृष्टकं च निर्वर्गम् ।
शेषाः सर्वे खण्डाः सदृशाः खलु भवन्ति वृद्ध्या ॥ ९६० ॥

अर्थ—जघन्यस्थितिका कारणरूप जो प्रथमनिषेकका जघन्य पहलाखंड और उत्कृष्टस्थितिका कारण जो अंतके निषेकका उत्कृष्ट अंतका खंड—ये दोनों तो निर्वर्ग हैं अर्थात् किसी खंडसे सर्वथा समान नहीं हैं। और शेष सब खंड ऊर्ध्वरचनाके द्वारा अन्यखंडोंके समान हैं ॥ ९६० ॥

---

1. "उर्वंक" आदिक संज्ञायें जीवकांडमें कहीगई हैं।

अट्ठण्हंपि य एवं आउजहण्णट्ठिदिस्स वरखंडं ।
जावय तावय खंडा अणुकट्ठिपदे विसेसहिया ॥ ९६१ ॥
तत्तो उवरिमखंडा सगसगउक्कस्सगोत्ति सेसाणं ।
सव्वे ठिदियणखंडाऽसंखेज्जगुणकमा तिरिये ॥९६२॥ जुम्मं ।

अष्टानामपि च एवमायुर्जघन्यस्थितेः वरखण्डम् ।
यावत् तावत् खण्डा अनुकृष्टिपदे विशेषाधिकाः ॥ ९६१ ॥
ततः उपरिमखण्डाः स्वकस्वकोत्कृष्टक इति शेषाणाम् ।
सर्वे स्थितितनखण्डा असंख्येयगुणक्रमाः तिरश्चि ॥ ९६२ ॥ युग्मम् ।

अर्थ—आठों ही कर्मोंका रचनाविशेष समान है, परंतु विशेषता यह है कि आयुकर्मके खंड अनुकृष्टिगच्छमें जघन्यस्थितिके खंडसे उत्कृष्टखंडपर्यंत ही विशेषतासे अधिक हैं । उसके बाद उस उत्कृष्टखंडसे ऊपरके स्थितिखंड हैं उनसे लेकर अपने २ उत्कृष्टखंडपर्यंत तथा अवशेष स्थितियोंके अपने २ जघन्यखंडसे अपने २ उत्कृष्टखंडपर्यंत सब बराबर रचनाकरके क्रमसे असंख्यातगुणे हैं ॥ ९६१ । ९६२ ॥

आगे अनुभागबंधाध्यवसायस्थानोंको कहते हुए उसमें जघन्यस्थितिसंबंधी अध्यवसायस्थानोंमें जघन्यस्थितिसंबंधी अनुभागाध्यवसायस्थानोंको कहते हैं;—

रसबंधज्झवसाणट्ठाणाणि असंखलोगमेत्ताणि ।
अवरट्ठिदिस्स अवरट्ठिदिपरिणामम्हि थोवाणि ॥ ९६३ ॥

रसबन्धाध्यवसायस्थानानि असंख्यलोकमात्राणि ।
अवरस्थितेरवरस्थितिपरिणामे स्तोकानि ॥ ९६३ ॥

अर्थ—अनुभागबंधाध्यवसायस्थान असंख्यातलोकको असंख्यातलोकसे गुणे ऐसे असंख्यातलोकप्रमाण हैं । इसमें जघन्यस्थितिसंबंधी स्थितिबंधाध्यवसायस्थानोंमें जघन्यस्थितिबंधयोग्य अध्यवसायोंके प्रमाणसे असंख्यातलोकगुणे अनुभागबंधाध्यवसायस्थान हैं फिरभी और स्थितिबंधाध्यवसायसम्बन्धी परिणामोंकी अपेक्षा थोड़े हैं ॥ ९६३ ॥

तत्तो कमेण वड्ढदि पडिभागेण य असंखलोगेण ।
अवरट्ठिदिस्स जेट्ठट्ठिदिपरिणामोत्ति णियमेण ॥ ९६४ ॥

ततः क्रमेण वर्द्धते प्रतिभागेन च असंख्यलोकेन ।
अवरस्थितेः ज्येष्ठस्थितिपरिणाम इति नियमेन ॥ ९६४ ॥

अर्थ—उसके बाद क्रमसे जघन्यस्थितिके जघन्यपरिणामसंबंधी प्रथमनिषेकरूप अनुभागाध्यवसायस्थानसे लेकर उत्कृष्टस्थितिके उत्कृष्ट परिणामसंबंधी अनुभागाध्यवसायस्थानतक

असंख्यातलोकरूप प्रतिभागहारकर बढ़ते २ अनुभागाध्यवसायस्थान नियमसे जानने चाहिये.॥ ९६४ ॥

**इति श्रीनेमिचन्द्राचार्यविरचित पंचसंग्रह द्वितीयनामवाले गोम्मटसारग्रंथके कर्मकांडमें कर्मस्थितिरचनासद्भाव नामा नवमां अधिकार समाप्त हुआ ॥ ९ ॥**

## ग्रन्थकर्त्ताकी प्रशस्ति ।

आगे मूलग्रंथकर्ता श्रीनेमिचन्द्राचार्य अपनी ग्रंथ करनेकी प्रतिज्ञा पूर्ण करके अपने समाचार कहते हैं;—

**गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटदेवेण गोम्मटं रइयं ।**
**कम्माण णिज्जरट्ठं तच्चट्ठवधारणट्ठं च ॥ ९६५ ॥**

गोम्मटसंग्रहसूत्रं गोम्मटदेवेन गोम्मटं रचितम् ।
कर्मणां निर्जरार्थं तत्त्वार्थावधारणार्थं च ॥ ९६५ ॥

अर्थ—यह जो गोम्मटसारग्रंथका संग्रहरूप सूत्र है वह श्रीवर्द्धमान नामा तीर्थंकरदेवने नयप्रमाणके गोचर कहा है और वह ज्ञानावरणादिकर्मोंकी निर्जराकेलिये तथा तत्त्वोंके स्वरूपका निश्चय होनेकेलिये जानना चाहिये । इसप्रकार अपनी स्वच्छंदताका अभाव दिखलाया है ॥ ९६५ ॥

**जम्हि गुणा विस्संता गणहरदेवादिइड्ढिपत्ताणं ।**
**सो अजियसेणणाहो जस्स गुरू जयउ सो राओ ॥ ९६६ ॥**

यस्मिन् गुणा विश्रान्ता गणधरदेवादिऋद्धिप्राप्तानाम् ।
सः अजितसेननाथो यस्य गुरुर्जयतु स रायः ॥ ९६६ ॥

अर्थ—जिसमें बुद्ध्यादिऋद्धिप्राप्त गणधरदेवादि मुनियोंके गुण विश्राम पाके ठहरे हुए हैं अर्थात् गणधरादिकोंके समान जिसमें गुण हैं ऐसा अजितसेन नामा मुनिनाथ जिसका व्रत (दीक्षा) देनेवाला गुरु है वह चामुंडराय सर्वोत्कृष्टपनेसे जय पावौ ॥ ९६६ ॥

**सिद्धंतुदयतडुग्गयणिम्मलवरणेमिचंदकरकलिया ।**
**गुणरयणभूसणंबुहिमइवेला भरउ भुवणयलं ॥ ९६७ ॥**

सिद्धान्तोदयतटोद्गतनिर्मलवरनेमिचन्द्रकरकलिता ।
गुणरत्नभूषणाम्बुधिमतिवेला भरतु भुवनतलम् ॥ ९६७ ॥

अर्थ—सिद्धांतरूपी उदयाचलपर ज्ञानादिकर उदयमान हुए निर्मल और उत्कृष्ट श्रीनेमिनाथतीर्थंकररूपी चन्द्रमाकी अथवा नेमिचंद्राचार्यरूपी चंद्रमाकी वचनरूपी किरणोंसे बंधी-

हुई गुणरूपीरत्नोंकर शोभित ऐसे चामुंडरायरूप समुद्रकी बुद्धिरूपी वेला इस पृथ्वी-तलको पूरित करो अथवा समस्तजगत्में अतिशयकर विस्तार पाओ ॥ ९६७ ॥

गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिहरुवरि गोम्मटजिणो य ।
गोम्मटरायविणिम्मियदक्खिणकुक्कडजिणो जयउ ॥ ९६८ ॥

गोम्मटसंग्रहसूत्रं गोम्मटशिखरोपरि गोम्मटजिनश्च ।
गोम्मटरायविनिर्मितदक्षिणकुक्कटजिनो जयतु ॥ ९६८ ॥

अर्थ—गोम्मटसारसंग्रहरूपसूत्र, गोम्मटशिखरके ऊपर चामुंडरायराजाकर बनवाये जिनमंदिरमें विराजमान एक हाथप्रमाण इंद्रनीलमणिमय नेमिनाथनामा तीर्थंकरदेवका प्रतिबिंब तथा उसी चामुंडरायकर निर्मापित लोकमें रूढिकर प्रसिद्ध दक्षिणकुक्कटनामा जिनका प्रतिबिंब जयवंत प्रवर्तो ॥ ९६८ ॥

जेण विणिम्मियपडिमावयणं सव्वट्ठसिद्धिदेवेहिं ।
सव्वपरमोहिजोगिहिं दिट्ठं सो गोम्मटो जयउ ॥ ९६९ ॥

येन विनिर्मितप्रतिमावदनं सर्वार्थसिद्धिदेवैः ।
सर्वपरमावधियोगिभिः दृष्टं स गोम्मटो जयतु ॥ ९६९ ॥

अर्थ—जिस रायकर बनवाया गया जो जिनप्रतिमाका मुख वह सर्वार्थसिद्धिके देवोंने तथा सर्वावधि–परमावधिज्ञानके धारक योगीश्वरोंने देखा है वह 'चामुंडराय' सर्वोत्कृष्टपनेसे वर्तो ॥ ९६९ ॥

वज्जयणं जिणभवणं ईसिपभारं सुवण्णकलसं तु ।
तिहुवणपडिमाणिक्कं जेण कयं जयउ सो राओ ॥ ९७० ॥

वज्रतलं जिनभवनमीषत्प्राग्भारं सुवर्णकलशं तु ।
त्रिभुवनप्रतिमानमेकं येन कृतं जयतु स रायः ॥ ९७० ॥

अर्थ—जिसका, अवनितल ( पीठबंध ) वज्रसरीखा है, जिसका ईषत्प्राग्भार नाम है, जिसके ऊपर सुवर्णमयी कलश हैं तथा तीन लोकमें उपमा देने योग्य ऐसा अद्वितीय जिनमंदिर जिसने बनवाया ऐसा चामुंडराय जयवंत वर्तो ॥ ९७० ॥

जेणुब्भियथंभुवरिमजक्खतिरीटग्गकिरणजलधोया ।
सिद्धाण सुद्धपाया सो राओ गोम्मटो जयउ ॥ ९७१ ॥

येनोद्भितस्तम्भोपरिमयक्षतिरीटाग्रकिरणजलधौतौ ।
सिद्धानां शुद्धपादौ स रायो गोम्मटो जयतु ॥ ९७१ ॥

अर्थ—जिसने चैत्यालयमें खड़े किये हुए खंभके ऊपर स्थित जो यक्षके आकार हैं

उनके मुकुटके आगेके भागकी किरणोंरूप जलसे सिद्धपरमेष्ठियोंके आत्मप्रदेशोंके आकाररूप शुद्ध चरण धोये हैं ऐसा चामुंडराय जयको पाओ ॥ भावार्थ—चैत्यालयमें खंभ बहुत ऊंचा बना हुआ है उसके ऊपर यक्षकी मूर्ति है उसके मुकुटमें प्रकाशवन्त रत्न लगे हुए हैं ॥ ९७१ ॥

अब अंतिम आशीर्वाद देते हुए अपने समाचारोंको पूर्ण करते हैं;—

**गोम्मटसुत्तल्लिहणे गोम्मटरायेण जा कया देसी ।**
**सो राओ चिरकालं णामेण य वीरमत्तंडी ॥ ९७२ ॥**

गोम्मटसूत्रलेखने गोम्मटरायेन या कृता देशी ।
स रायः चिरकालं नाम्ना च वीरमार्तण्डी ॥ ९७२ ॥

अर्थ—गोम्मटसारग्रंथके गाथासूत्र लिखनेके समय गोम्मटरायने जो देशीभाषा अर्थात् कर्णाटक वृत्ति बनाई है वह वीरमार्तण्ड नामसे प्रसिद्ध चामुंडराय बहुत कालतक जयवंत प्रवर्तो ॥ ९७२ ॥ इसप्रकार श्रीनेमिचन्द्राचार्यने इस ग्रंथके होनेमें अपने समाचार जिसमें कहे हैं सो ग्रंथप्रशस्ति समाप्त हुई ॥

इति संक्षिप्त भाषाटीका सहित कर्मकाण्ड समाप्त हुआ ।

